CENTRAL INSTITUTE OF INDIAN LANGUAGES

**TRIBAL ADULT LITERACY SERIES - 4**

# HINDI PRAUDHA SHIKSHA MALA - 1

*Consultants :*
Dr. D. P. Pattanayak
Dr. E. Annamalai

*Technical Assistance* :
K. S. Gurubasave Gowda
G. Devi Prasada Sastry
P. T. Abraham

*Artist :*
Paramananda Barik

[**Hindi Proudha Shiksha Mala-I** (Adult Literacy Primer in Hindi-I)
by Dr. Jagadish Chandra Sharma. Crown Quarto pp. viii+118]

*First Published : December 1980*
*Agrahayana 1902*

*Reprint : June 1983*
*Jyaishtha 1905*



**Price : Rs. 2-50**

Published at the Central Institute of Indian Languages,
Manasagangotri, Mysore-570 006 by E. Annamalai, Director i/c, and
Printed by the Manager, Govt. of India Text Books Press, Mysore-570011

प्रबन्धक भारत सरकार पाठ्य पुस्तक मुद्रणालय, मैसूर- 11 द्वारा मुद्रित

# FOREWORD

In a multilingual country learning more languages is a rule rather than an exception. However, learning to speak is different from learning to read and write. It is in this context that literacy in two or more languages becomes important.

Learning reading and writing another language must arise out of the needs of the learner. Whether it is understanding the life style and the culture of the neighbour through reading books about them or enlarging one's job potential through the acquisition of functional mastery over the language of another area, learning of another language is related to the need to use that language in different domains. This need is not imposed but motivated. It is in this perspective that the Central Institute of Indian Languages has embarked upon an experiment to start literacy in three languages in Arunachal Pradesh.

The State has identified its need and the Institute in collaboration with the sister Institutes of Central Institute of English and Foreign Languages and Kendriya Hindi Sansthan has produced a package for this experiment. Many more problems have cropped up than solutions found in this process. For example, we have yet to solve the problem of the compatibility between the first language, the second language and the third language. How soon complex structures in the second and third languages, commensurate with first language competence, could be introduced is a problem which would continue to baffle the material producer for some time to come. How to make the adult aware of his rights and responsibilities and thus motivated to be literate in additional languages is another problem which is equally baffling. However, my colleagues have joined together to prepare the interrelated series of learning booklets in mothertongue, English and Hindi, which would go a long way in providing us newer insights to solve some of the major problems before us.

I am grateful to the Government of Arunachal Pradesh in general and the Lt. Governor Sri R. N. Haldipur and the Chief Secretary Sri I. P. Gupta in particular for taking a bold decision for this experiment and giving us a chance to work with them. The Department of Education more particularly the Secretary Sri Lakhar, the DPI Sri S. K. Gupta and the DDPI Smt. Namchoom deserve our congratulations on this account. We are grateful to the reviewers Dr. B. G. Misra and Prof. (Mrs.) Sheela Verma, to Sri H. L. N. Bharathi, Publication unit, the staff of the Press, CIIL, and to all those who are engaged in the production of these materials.

(DEBI PRASANNA PATTANAYAK)
Director

# भूमिका

प्रस्तुत पुस्तक प्रौढ़ों को द्वितीय भाषा के रूप में हिन्दी सिखाने के लिये तैयार की गई है। इस पुस्तक के पठन–पाठन में लगभग 100 घण्टे लगेंगे। आशा की जाती है कि इस पुस्तक के अध्ययन के पश्चात शिक्षार्थी हिन्दी लिखने एवं पढ़ने में समर्थ होंगें एवं हिन्दी के साधारण वाक्य समझ और बोल सकेंगे। भाषा को मूलतः पठन एवं लेखन विधि से सिखाने का यहाँ प्रयास किया गया है। यह प्रयास कितना उपयोगी सिद्ध होता है इसके बारे में इस पुस्तक के प्रयोग के बाद ही निश्चित रूप से पता लगेगा।

इस पाठ्य पुस्तक में वर्णों की जानकारी समान आकृति के वर्ण समूह के आधार पर दी गई है। इस तरह से शिक्षार्थी वर्णों में आपस की समानता एवं भिन्नता को सहज जान सकेंगे और इस विधि से उन्हें अक्षर ज्ञान आसानी से हो सकेगा। शिक्षार्थी पढ़ना और लिखना सुगमता से शीघ्र सीख सकेंगे। यदि किसी पाठ में समान आकृति के एक वर्ण समूह के योग से शब्द न बन सके तो दो आकृति के वर्ण समूहों की सहायता से बने शब्द उस पाठ में प्रस्तुत किये गये हैं। इस तरह से सभी वर्णों की जानकारी के पश्चात इन्हें शब्द कोश के क्रम में यानी वर्णमाला में प्रस्तुत किया गया है।

इस पाठ्य पुस्तक के प्रबन्ध में साधारण से असाधारण के मनोवैज्ञानिक सिद्धान्त को ध्यान में रखा गया है। जिन अक्षरों की पाठ में पहले जानकारी दे दी गई है उन्हें अगले पाठों में शिक्षार्थियों का ज्ञान प्रबल करने के लिये और शब्दों में प्रस्तुत किया गया है। किसी भी पाठ में पांच से अधिक अक्षरों की जानकारी नहीं दी गई है। हर पाठ में भाषा सिखाने के लिये कुछ व्याकरण संबन्धी ज्ञान दिया गया है। ऐसा उन्हीं अक्षरों एवं शब्दों के आधार पर किया गया है जिनका ज्ञान पाठ में पहले ही दिया जा चुका है। व्याकरण संबंधी संरचनाएँ भी क्रमबद्ध रूप से प्रस्तुत की गई हैं। पुस्तक के प्रबन्ध में तिब्बती बर्मन भाषाओं की संरचना को ध्यान में रखा गया है क्योंकि पुस्तक मूलतः अरुणाचल प्रदेश के प्रौढ़ों को हिन्दी सिखाने के लिये लिखी गई है। उदाहरणतया इन भाषाओं के बोलने वालों के लिये जो ध्वनियाँ कठिन हैं ऐसी ध्वनियों को प्रकट करने वाले अक्षरों की जानकारी बाद में दी गई है। ऐसे अक्षरों को उनके समान आकृति वाले अक्षरों के साथ पाठ में नहीं सिखाया गया है। इसीलिये मूर्धन्य एवं महाप्राण ध्वनियों की जानकारी बाद में दी गई है। ऐसा करने से समान आकृति के आधार पर वर्णों का ज्ञान देने के सिद्धान्त का बहिष्कार किया गया है। जैसे कि 'भ' को 'म' के साथ नहीं सिखाया गया इत्यादि। किसी भी अक्षर को अकेले में नहीं सिखाया गया है बल्कि इन्हें भाषा के शब्दों की सहायता से सिखाया गया है और जहाँ तक संभव हुआ है शब्दों के अर्थ चित्रों की सहायता से प्रकट करने का प्रयत्न किया गया है।

जैसा कि ऊपर बताया गया है कि यह पुस्तक अरुणाचल प्रदेश के प्रौढ़ों को हिन्दी सिखाने के लिये तैयार की गई है जो कि हिन्दी भाषा नहीं बोलते इसलिये शिक्षार्थियों के लिये भाषा बोलने का आधार–प्रदान करना भी आवश्यक समझा गया है और इस दिशा में भी पुस्तक में प्रयास किया गया है। इस बात को ध्यान में रखकर

अध्यापकों को चाहिये कि शिक्षार्थियों को बोलने एवं पढ़ने का अभ्यास दें। शिक्षार्थी हर शब्द अध्यापक के पीछे दोहरायें जिससे कि वे शब्दों को ठीक तरह से पढ़ना सीख सकें। ऐसी ध्वनियाँ जो कि शिक्षार्थियों की मातृभाषा में नहीं हैं उन्हें सीखने में शिक्षार्थियों को अधिक अभ्यास की आवश्यकता होगी। इस तरह के उच्चारण अभ्यास के लिये पुस्तक में शब्दों को अल्पतम युग्म में दिया गया है। हर पाठ में पठन एवं लेखन अभ्यास के लिये भी कुछ और शब्द दिये गए हैं। यदि अध्यापक आवश्यकता समझें तो प्रयुक्त अक्षरों की सहायता से अधिक शब्द बनाकर शिक्षार्थियों को इस दिशा में और अधिक अभ्यास दे सकते हैं। इसी तरह से और अधिक शब्दों की सहायता से अध्यापक शिक्षार्थियों को प्रयुक्त व्याकरण संबंधी संरचना का और अधिक अभ्यास दे सकते हैं। जैसे कि पाठ 6 में स्त्रीलिंग की संज्ञा के बहुवचन को सिखाने का प्रयत्न किया गया है वहाँ पर अध्यापक अधिक उदाहरणों की सहायता से स्त्रीलिंग की संज्ञा के ज्ञान को प्रबल बना सकते हैं।

प्रत्येक पाठ के बाद प्रयुक्त दक्षता को और अधिक विकसित करने के लिये अभ्यास दिया गया है। अध्यापकों को चाहिये कि निर्देशन को ध्यान से समझें और उसी ढंग से वे शिक्षार्थियों को और भी अभ्यास दें।

यह इन शिक्षार्थियों के लिये हिन्दी की प्रथम पुस्तक होगी इसलिये इसमें केवल सरल संरचनाएँ ही दी गई हैं और जटिल संरचनाएँ अगली पुस्तकों द्वारा प्रस्तुत की जाएँगी। ऐसा करने से कुछ ऐसे वाक्य पुस्तक में आए हैं जो कम उपयुक्त लगते हुए से प्रतीत होंगे।

अगली पुस्तकों में विषयों का चयन प्रौढ़ शिक्षा के लक्ष्य को ध्यान में रखकर किया जायेगा और आशा की जाती है कि यह पुस्तक अगली पाठ्य सामग्री के लिये आधार सिद्ध होगी।

जगदीश चन्द्र शर्मा

## पाठ 1



नल



नाला



तना



ताला

ये अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये










अ



आ




(नोट : अध्यापक विद्यार्थियों को तस्वीर दिखाकर पूछें कि तस्वीर को पहचानें। उसके बाद चित्र से संबंधित शब्द को जोर से बोल कर पढें और लिखकर दिखाएँ और बताएँ कि इस पाठ में पाँच अक्षर सिखाए गए हैं जिनसे और भी अनेकों शब्द बन सकते हैं। आगे भी इसी तरह से करें।)

न् + अ = न
त् + अ = त
न् + आ = ना
त् + आ = ता
ल् + अ =
ल् + आ =

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और बोलिये

ताल, तला, ला
लता, लात, आना
नाल, नाता, नाना
लाना, ताना, तानना

नीचे लिखे वाक्य पढ़िये और समझिये

1. ताला, आ




2. ताला, ताला ला




3. ताला, नाल ला



4. ताला, ताना तान



## अभ्यास

1. नीचे लिखे शब्दों में अक्षर पहचानिये।

(क) इन शब्दों में 'त' को ऐसा ◯ (गोल चक्र) लगाइये।
लात, तना, तला

(ख) इन शब्दों में 'ल' को ◯ लगाइये।
ताल, लता, ताला

(ग) इन शब्दों में 'न' को ◯ लगाइये।
तान, नल, लाना

2. ऊपर लिखे शब्द को नीचे लिखे शब्दों में से पहचानिये और बोलिये ।

(क)

| ताला | | |
|---|---|---|
| लता | ताल | ताला |

(ख)

| नल | | |
|---|---|---|
| लात | नल | नाल |

(ग)

| तना | | |
|---|---|---|
| नाना | तान | तना |

(घ)

| लात | | |
|---|---|---|
| ताल | ताला | लात |

(ङ)

| नाला | | | |
|---|---|---|---|
| नाला | लाना | ताला | नाल |

3. चित्र देखकर उसके नीचे उपयुक्त शब्द लिखिये । शब्द आगे दिए गए हैं ।





4. लता ..............................

1. ताला, 2. नाल, 3. नल, 4. लता, 5. ताना, 6.तना,
7. नाला 8. तला, 9. लात

4. नीचे लिखे वाक्यों के खाली स्थान में नीचे दिये हुए शब्द लिखकर पढ़िये और बोलिये।

(क) ताला, ............ ला
ताला, नाल, तना

(ख) ताला, ............ तान
लता, ताना, लात

5. चित्र देखकर वाक्य लिखिए और बोलिए।




..............................




..........................



..............................

## पाठ 2



रस



रात



रेल



तैरना



तारे



आरा

ये अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

| र | स |
|---|---|

ए ऐ

| े | ै |
|---|---|

र् + ए = रे
स् + ऐ = सै

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और बोलिये

तेल, लेना, रेत, सेर, सेना
सैर, अनार
सा (लड़के का नाम), सात, साल

चित्र देखकर पढ़िये



ताला



सात ताले



तारा



सात तारे

नीचे लिखे वाक्य पढ़िये और समझिये

ताला, सात ताले लें।



सा, ताले न ले।
ताना तान।



(नोट : 'आ' में समाप्त होने वाली पुल्लिंग संज्ञाएँ बहुवचन में 'ए' बन जाती हैं जैसे ताला→ताले)



F-3A

# अभ्यास

1. चित्र देखकर नीचे दिये गए शब्दों में से उपयुक्त शब्द चुनकर लिखें।



तारा



.............................



.....................



.....................



.....................



.....................

**1. सेना  2. आरा  3. ताले  4. तारा  5. रात  6. रेल**

2. रिक्त स्थान में सामने दिये गए अक्षरों में से अक्षर भर कर उपयुक्त शब्द बनाइये।

| | |
|---|---|
| 1. सै......... | 1. आ |
| 2. ला......... | 2. ल |
| 3. रे......... | 3. त |
| 4. .........ना | 4. र |
| 5. .........रा | 5. से |

3. नीचे लिखे वाक्यों को 'न' लगाकर दिये हुए वाक्य की तरह बदलिये।

| | |
|---|---|
| 1. सा, आ | 1. सा, न आ |
| 2. सा, ताला ला | |
| 3. सा, नाल ला | |
| 4. ताला, ताना तान | |
| 5. सा, आरा ले | |



नाव



केला



कौआ



बैल



ऐनक



औरत



बालक



ओला

ये अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

व  ब  क

ओ  औ

□ो  □ौ

व् + ओ = वो
ब् + ओ = बो
क् + औ = कौ

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और बोलिये

वन, वतन, सवार, सेव
बल, बाल, बोना, बोलना, सब
कार, कल, अकेला, कान, कातना, एक, करना
ओस, आओ, लाओ, तोता, और



एक सेव



सात सेव



एक केला



सात केले



एक बालक



सात बालक



अकेला बालक



केला और सेव



औरत और बालक



कोआ और तोता



सब आओ।
केले लो।



ऐनक लाओ।
सेव न लाओ।

# अभ्यास

तस्वीर देखकर उपयुक्त शब्द लिखें। शब्द नीचे दिये गए हैं।



5. बालक



............................



............................



............................



............................



............................





............................ ............................





............................ ............................

1. बाल 2. केला 3. नाव 4. बैल 5. बालक 6. ऐनक
7. बस 8. सवार 9. कान 10. कार

2. चित्र देखकर उसके नीचे, दिये गए वाक्यांश की तरह लिखें।





औरत और बालक ......................





....................                ....................





....................                ....................

3. नीचे लिखे वाक्यांशों को दिये हुए वाक्यांश की तरह बदलिये।

| अध्यापक बोलेंगे | विद्यार्थी बोलेंगे |
|---|---|
| (क) एक केला | सात केले |
| एक तारा | |
| एक ताला | |
| एक तना | |
| एक आरा | |
| एक कौआ | |
| एक तोता | |
| एक नाला | |

(ख) एक सेव — सात सेव

एक बालक
एक नल
एक बैल
एक सवार
एक बाल
एक वन

4. नीचे लिखे वाक्यों में दिये गए शब्दों में से उपयुक्त शब्द चुनकर रिक्त स्थान भरिये। इसके बाद पूरा वाक्य बोलिये और समझिये।

1. केला बोओ।
2. .........लाओ।
3. .........करो।
4. .........लो।
5. .........तानो।
6. .........आओ।

1. सैर 2. ताले 3. बालक 4. केला 5. सेव 6. ताना

5. नीचे लिखे वाक्यों को दिये गए वाक्य की तरह से बदलिये।

| अध्यापक बोलेंगे। | विद्यार्थी बोलेंगे। |
|---|---|
| 1. केले लाओ। | केले न लाओ |
| 2. ताले और सा, ताले लाओ। | |
| 3. सब ताना तानो। | |
| 4. सब सैर करो। | |
| 5. सेव लो। | |

नोट : पुल्लिंग संज्ञाएँ जो 'आ' में समाप्त नहीं होती बहुवचन में नहीं बदलती जैसे—एक बालक→सात बालक।

# पाठ–4



गोल



गाल



माला



मोर



ऊन



रूमाल

ये अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

ग म

उ ऊ

ु ू

ग् + उ = गु
ग् + ऊ = गू
म् + उ = मु
म् + ऊ = मू
ऊ + ँ = ऊँ
ऐ + ं = ऐं

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और बोलिये

गला, गारा, गाना, गाऊँ, गोबर, लोग, रोग
आम, मग, गमला, मैल, मोल, सूत, लाऊँ
मुक़ाबला, कबूतर, बुनना, मैं, तुम, तू, माँ, मत, सुनालो (लड़की का नाम)



मैं ताला लाऊँ ?



तुम ताला मत लाओ ।



सुनालो और मैं सूत कातें ?
तुम सूत मत कातो ।

तुम ताना तानो ।



तावो सूत काते ?



कौन ताला लाए ?
सा, ताला लाओ ।



औरत और बालक कब आएँ ?
वे अब आएँ ॥



## अभ्यास

1. चित्र देखकर उपयुक्त शब्द लिखिये



3. मोर



..............................





..............................

..............................





..............................  ..............................





..............................  ..............................





..............................  ..............................

1. मग 2. रूमाल 3. मोर 4. गाल 5. सूत 6. लोग
7. गमला 8. ऊन 9. गला 10. माला

2. चित्र देखकर पहले वाक्य की तरह क्रिया रूप भरिये। आसानी के लिए सामने क्रिया भी दी गई है।

मैं तैरूँ (तैरना)



मैं सूत ............ (कातना)



मैं (ऊन) .......... (बुनना)



मैं ताना ............ (तानना)



सुनालो सूत.............          (कातना)



सा ताला............          (लाना)



बालक............          (सोना)



वे............          (सोना)



# पाठ–5



गिलास



दवात



दीपक



आदमी



नदी



दुकान



हल



हार

ये अक्षर देखिये, पढ़िये और बोलिये







इ ई





द् + इ = दि
द् + ई = दी
म् + ई = मी
क् + इ = कि
क् + ई = की
ल् + इ =
ल् + ई =

कौन दवाई लाएगा ?
मैं दवाई लाऊँगा ।



दवाई कहाँ से मिलेगी ?
दवाई दवाई की दुकान से मिलेगी ।

तुम दवाई नहीं लाओगे ।
सुनालो दवाई लाएगी ।

## अभ्यास

1. दिये गये चित्रों के नीचे पीछे दिए गए शब्दों में से उपयुक्त शब्द चुनकर लिखिये । उदाहरण के लिये पहले चित्र के नीचे शब्द लिखा गया है ।



7. वीर



..........................





.............................. ..............................

1. दीपक 2. दरी 3. तीर 4. दवात 5. नदी 6. आदमी
7. वीर 8. दवाई 9. हल

2. (क) नीचे लिखे वाक्यों के क्रिया पद में 'गा' या 'गे' लगाकर बोलिये और लिखिये।

| अध्यापक बोलेंगे | विद्यार्थी बोलेंगे |
|---|---|
| मैं आऊँ | मैं आऊँगा |
| हम आएँ | हम आएँगे |
| तुम आओ | |
| वह आए | |
| वे आएँ | |
| सा आए | |
| सुनालो और सा आएँ | |
| पिता आएँ | |

(ख) नीचे लिखे वाक्यों के क्रिया पद में 'गी' लगा कर बोलिये और लिखिये उदाहरण के लिए पहला वाक्य दिया है।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|
| मैं सोऊँ | मैं सोऊँगी |
| हम सोएँ | |
| तुम सोओ | |
| वह सोए | |
| वे सोएँ | |
| सुनालो सोए | |
| माँ सोए | |

3. नीचे लिखे वाक्यों को 'नहीं' लगाकर निषेधात्मक वाक्यों में बदलिये। उदाहरण के लिए पहला वाक्य दिया गया है।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|
| 1. सुनालो काम करेगी | सुनालो काम नहीं करेगी |
| 2. वह सूत कातेगा | |
| 3. मैं ताना तानूँगी | |
| 4. वे कल आएँगे | |
| 5. हम अब सोएँगी | |
| 6. तुम आरा लाओगे | |

4. नीचे लिखे वाक्यांशों को पहले वाक्यांश की तरह बदलिये।

| | अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|---|
| (क) | मेरा मामा | मेरी मामी |
| | मेरा नाना | ............ |
| | मेरा दादा | ............ |
| | मेरा आरा | ............ |
| (ख) | हमारा नाना | हमारी नानी |
| | हमारा दादा | |
| | हमारा मामा | |
| | हमारा आरा | |
| (ग) | बालक का दादा | बालक की दादी |
| | बालक का मामा | |
| | बालक का नाना | |
| | बालक का आरा | |

नीचे लिखे वाक्यांशों को दिये हुए उदाहरण की तरह बदलिये।

| | | |
|---|---|---|
| (क) | मेरे ताले | हमारे ताले |
| | मेरे तीन तीर | |
| | मेरे सेब | |
| | मेरे केले | |
| | मेरे कबूतर | |
| | मेरे कौए | |

(ख) उसके बैल — उनके बैल

उसके कबूतर

उसके ताले

उसके आरे।



पैर



पीपल



कोयलें



गाय



चाय



चारा



चाँद

ये अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

| | | |
|---|---|---|
| प | य | च |

च् + आँ = चाँ
क् + ओ = को
प् + ऐ = पै
ल् + एँ = लें

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और समझिये

पास, पार, पानी, पर, ऊपर, आप, युवक, युवती, याक, कोयला, यार, याद, यह, ये, यामि, सुइयाँ, यहाँ, बनियाइन, चाचा, चमचा, चार, चाकू, चूरा, पाँच, नीचे,
चारपाई

आप आइये ।
आप यहाँ आइये ।
आप मेरे पास आइये ।
आप कहाँ से आये ?
मैं लोहित से आया ।
आप वहाँ से कैसे आये ?
मैं बस से आया ।
आप यहाँ अकेले पहुँचे ?
नहीं। पाँच युवतियाँ बस से उतरीं ।



## अभ्यास

1. दिये गये चित्रों के नीचे पीछे दिए गए शब्दों में से उपयुक्त शब्द चुनकर लिखिये। उदाहरण के लिये पहले चित्र के नीचे शब्द दिया गया है।



6. युवक



..............................





...................... ......................

1. चूरा 2. चारपाई 3. गाय 4. कोयला 5. चाकू 6. युवक
7. कोयल 8. पैर 9. पानी 10. याक

2. नीचे के चित्रों को देखकर उनके नीचे वाक्यांश लिखिये। उदाहरण के लिए पहले चित्र के नीचे वाक्यांश लिखा है।





4. चार चारपाइयाँ ..............................



..............................



..............................



..............................

1. पाँच सुइयाँ, 4. तीन कोयलें, 3. पाँच पूरियाँ,
4. चार चारपाइयाँ 5. तीन औरतें

3. नीचे लिखे वाक्यांशों को दिये हुए वाक्यांश की तरह बदलिये, बोलिये और लिखिये

| | अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|---|
| (क) | एक मूली | पाँच मूलियाँ |
| | एक सुई | तीन |
| | एक नदी | दो |
| | एक दवाई | चार |
| | एक पूरी | सात |

(ख) एक किताब — तीन किताबें
एक [illegible] — पाँच
एक [illegible] — दस
एक [illegible] — चार
एक [illegible] — तीन
एक औरत — सात
एक कविता — दो

4. नीचे लिखे शब्दों को दिये हुए शब्द की तरह बदलिये बोलिये और लिखिये।

(क) 1. तुम यहाँ आओ — आप यहाँ आइये
2. तुम सोओ
3. तुम केले लाओ
4. तुम काम करो
5. तुम सेव लो
6. तुम किताब दो

(करो, लो, दो आदर सूचक में क्रमश: कीजिये, लीजिये, दीजिये में बदल जाते हैं।)

(ख) मैं आया — मैं आई
हम आये — हम आईं
तुम सोये
वह सोया
वे सोये
मैं तैरा
हम तैरे
वह तैरा
वे तैरे
तुम तैरे
मामा आया — मामी

नोट : स्त्रीलिंग की संज्ञाएँ जिनके अन्त में 'ई' आता है, बहुवचन में 'ई' के स्थान पर 'इयाँ' में बदल जाती है जैसे नदी→नदियाँ आदि और बाकी संज्ञाएँ जिनके अन्त में 'ई' नहीं आता बहुवचन में उनके साथ 'एँ' लग जाता है जैसे: किताब→किताबें आदि। नियम को प्रकट करने के लिए ऊपर उदाहरण दिये गये हैं। यदि अध्यापक आवश्यकता समझें तो यह नियम विद्यार्थियों को भी बता सकते हैं।

निचे लिखे अक्षरों को देखिये, लिखिये और बोलिये

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | आ | इ | ई | उ | ऊ | ए | ऐ | ओ | औ |
| क | का | कि | की | कु | कू | के | कै | को | कौ |
| ग | गा | गि | गी | गु | गू | गे | गै | गो | गौ |
| च | | | | | | | | | |
| त | | | | | | | | | |
| द | | | | | | | | | |
| न | | | | | | | | | |
| प | | | | | | | | | |
| ब | | | | | | | | | |
| म | | | | | | | | | |
| य | | | | | | | | | |
| र | | | | | | | | | |
| ल | | | | | | | | | |
| व | | | | | | | | | |
| स | | | | | | | | | |
| ह | | | | | | | | | |



जूता



मेज़



दरवाजा



शीशी



शीशा



शाल

नीचे लिखे अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

| | | |
|---|---|---|
| ज | ज़ | श |

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और समझिये

जाति, जानवर, जाना, राजा, जाला, जग
जागना, जज, काजल, कमीज़, पायजामा
नज़दीक, मोजा
शोर, शान, शरबत, शाप, शलगम, शादी, शेर

सामने चित्र देखकर वाक्य पढ़िये, समझिये और बोलिये

यह पायजामा है।



वह कमीज़ है।



ये पायजामे हैं।



वे कमीज़ें हैं।



यह मेरा जूता है।



वे आपके जूते हैं।



ये जानवर हैं।



वह शेर है।



जूता मेज़ के नीचे है।



जग मेज़ पर है।



किताब मेज़ पर है।



किताबें मेज़ पर हैं।



कलम किताब के ऊपर है।



कलम किताब के ऊपर नहीं है।








F 8A

कलम किताब में है।



अलमारी मेज़ के नज़दीक है।



## अभ्यास

1. चित्र देखकर उसके नीचे उपयुक्त शब्द लिखिये। शब्द आगे दिए गए हैं।



6. राजा



.............................

..............................                ..............................

1. जूता 2. शीशा 3. राजा 4. जाला 5. दरवाजा 6. जानवर
7. शेर 8. शाल 9. शलगम 10. पायजामा

2. नीचे लिखे वाक्य में 'जूता' के स्थान पर नीचे दी गई संज्ञाओं का प्रयोग करके दिये गए वाक्य की तरह बदलिये। सभी वाक्य लिखिये और बोलिये।

(क) 1. यह जूता है                ये जूते हैं

(पायजामा, केला, ताला, दरवाजा, शीशा)

(ख) 'शेर' के स्थान पर नीचे दी गई संज्ञाओं का उपयोग करके दिये गए वाक्य की तरह बदलिये।

1. वह शेर है                 वे शेर हैं

(जानवर, कबूतर, बैल, मोर, सेव, बालक)

(ग) 'किताब' के स्थान पर नीचे दी गई संज्ञाओं का प्रयोग करके पहले वाक्य की तरह बदलिये। सभी वाक्य लिखिये और बोलिये।

1. यह किताब है                ये किताबें हैं।

(मेज़, कमीज़, बनियाइन, औरत, कार, ऐनक)

(घ) 'अलमारी' के स्थान पर नीचे दी गई संज्ञाओं का प्रयोग करके दिये गए वाक्य की तरह बदलिये। सभी वाक्य लिखिये और बोलिये।

1. वह अलमारी है                वे अलमारियाँ हैं

(नदी, दवाई, सुई, शीशी)

3. अध्यापक, में, पर, के ऊपर, के पास, के नज़दीक, के नीचे के प्रयोग सिखाने के लिये जाने हुए शब्दों की सहायता से ऐसे सवाल पूछेंगे और विद्यार्थी जवाब देंगे।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
| --- | --- |
| मेज़ कहाँ है? | मेज़ अलमारी के पास है। |
| | मेज़ कमरे में है। |
| | मेज़ यहाँ है। मेज़ वहाँ है। |
| | (इत्यादि जवाब दे सकते हैं) |

('मेज़' के स्थान पर किताब, कागज, कलम, जग आदि शब्द बदल कर पूछ सकते हैं)

4. वाक्यों के खाली स्थानों में यहाँ, वहाँ में से उपयुक्त एक भरिये। उदाहरण के लिए 'यहाँ' 'वहाँ' का प्रयोग दिया है।

अध्यापक : यह मेज़ है।
मेज़ कहाँ है।
विद्यार्थी : मेज़ यहाँ है?
अध्यापक : वे शीशियाँ हैं।
शीशियाँ कहाँ हैं ?
विद्यार्थी : शीशियाँ वहाँ हैं।
अध्यापक : वह अलमारी है।
अलमारी कहाँ है ?
विद्यार्थी : अलमारी............है।
अध्यापक : यह कमीज़ है।
कमीज़ कहाँ है ?
विद्यार्थी : कमीज़............हैं।
अध्यापक : ये किताबें हैं।
किताबें कहाँ हैं ?
विद्यार्थी : किताबें............हैं।
अध्यापक : वे कारें है।
कारें कहाँ हैं ?
विद्यार्थी : कारें............हैं।

# पाठ–8



फूल



फल



थाली



हाथ



छतरी



मछली



आँख

नीचे लिखे अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

| | | | |
|---|---|---|---|
| फ | थ | छ | ख |

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और समझिये

फली, फैसला, फूफा, साफ, फीता
थैला, हाथी, हथेली, माथा, थाना
साथ
छाती, छाज, छलनी, छः, छानना
खरीदना, खाद, खाना, खान, खरगोश
खेलना, देखना, रखना, खोना

## उच्चारण अभ्यास

नीचे लिखे शब्द अध्यापक के बोलने के बाद दोहराइये

| | |
|---|---|
| कल | खल |
| कान | खान |
| काना | खाना |
| काली | खाली |
| चल | छल |
| मचली | मछली |
| ताली | थाली |
| माता | माथा |
| सात | साथ |
| पल | फल |
| पाग | फाग |
| पोला | फोला |

चित्र देखकर वाक्य पढ़िये, समझिये और बोलिये



औरत के साथ बालक है।



आदमी के साथ बालक है।



आदमी के साथ औरत है ।



आदमी और औरत के साथ बालक है ।

ध्यान दीजिये

| | | |
|---|---|---|
| आदमी के साथ बालक | → | उसके साथ बालक |
| आदमी और औरत के साथ बालक | → | उनके साथ बालक |

नीचे लिखे वाक्य पढ़िये, समझिये और बोलिये

आइये ।
आप यहाँ कब आये ?
मैं यहाँ कल आया ।
आप किसके साथ आये ?
मैं अपनी बहन के साथ आया ।
आपकी बहन कहाँ है ?
वह अपनी सहेली के साथ है ।
आप आज हमारे साथ खाना खाइये ।
मैं खाना नहीं खाऊँगा ।
मैंने उनके साथ खाना खाया ।



इस पाठ में हम 'के साथ' और 'ने' का प्रयोग सीखेंगे। इन्हें ध्यान से देखिये।

किस के साथ
बहन के साथ
सहेली के साथ
हमारे साथ
उनके साथ

इन में 'किस', 'कौन' का रूप है

'हमारे' 'हम' का रूप है
'उन' 'वे' का रूप है

इसी तरह से 'के साथ' से पहले और भी सर्वनामों और संज्ञाओं के रूप बदल जाते हैं। उदाहरण के लिए कुछ सर्वनामों के साथ ' के साथ ':

| | | |
|---|---|---|
| वह | → | उसके साथ |
| यह | → | इसके साथ |
| ये | → | इनके साथ |
| मैं | → | मेरे साथ |
| आप | → | आप के साथ |

आदि।

इसी प्रकार भूतकाल वाक्य में जब सकर्मक क्रिया हो तो कर्त्ता के साथ 'ने' का प्रयोग होता है और क्रिया में लिंग वचन का प्रयोग कर्म के अनुसार होता है। उदाहरण के लिए -

मैं ने खाना खाया।
मैं ने मछली खाई।
मैं ने फल खाये।
मैं ने मछलियाँ खाईं।

'के साथ' की तरह से 'ने' के पहले भी कुछ संज्ञाओं एवं सर्वनामों के रूप बदल जाते हैं। उदाहरण के लिए कुछ सर्वनामों के साथ 'ने'

| | | |
|---|---|---|
| वह | → | उसने |
| यह | → | इस ने |
| तुम | → | तुम ने |
| मैं | → | मैं ने |
| हम | → | हम ने |
| कौन | → | किस ने |
| | | इत्यादि |

## अभ्यास

1. चित्र देखकर उनके नीचे उपयुक्त शब्द लिखिये। शब्द आगे दिए गए हैं।



3. फल



.............................



.............................



.............................





............................  ............................





............................  ............................






............................  ............................

1. माथा  2. हाथी  3. फल  4. हाथ  5. थाना  6. फीता
7. छाज  8. खरगोश  9. छलनी  10. हथेली

2. नीचे लिखे वाक्यांशों को पहले वाक्यांश की तरह से बदलिये।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|
| इसके साथ | इनके साथ |
| उसके साथ | |
| मेरे साथ | |
| किसके साथ | |

3. नीचे लिखी क्रियाओं को दिये हुए उदाहरण की तरह बदलिये।

| | अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|---|
| (क) | देखा | देखो |
| | खाया | |
| | रोया | |
| | सोया | |
| | रखा | |
| | खेला | |
| (ख) | खाया | खाये |
| | आया | |
| | रोया | |
| | सोया | |
| | रखा | |
| | खेला | |
| (ग) | आई | आईं |
| | गई | |
| | रखी | |
| | देखी | |
| | लाई | |
| | ली | |

4. नीचे लिखी क्रियाओं को भूतकाल में बदलिए जैसा कि पहले उदाहरण में दिया है।

| | अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|---|
| (क) | मैं कल सोऊँगा | मैं कल सोया |
| | मैं कल आऊँगा | |
| | हम कल नहाएँगी | |
| | तुम जाओगे | |
| | वह कल जाएगी | |
| | वह कल जाएगा | |
| | बालक कल रोएँगे | |
| (ख) | मैं थाली रखूँगा | मैंने थाली रखी |
| | हम किताब रखेंगे | |
| | तुम मेज़ देखोगे | |
| | वह छलनी खरीदेगी | |
| | वह चाय खरीदेगा | |
| | औरत चाय छानेगी | |
| (ग) | मैं मेज़ें देखूँगी। | मैंने मेज़ें देखीं |
| | हम थालियाँ रखेंगी | |
| | तुम छलनियाँ खरीदोगी। | |
| | वह किताबें रखेगा। | |
| (घ) | मैं ताला रखूँगा। | मैंने ताला रखा |
| | हम बैल खरीदेंगे। | |
| | तुम तारा देखोगी | |
| | वह ताला खोएगा | |
| | बैल चारा खाएगा | |

(ङ) वह ताले खोएगी — उसने ताले खोये

तुम बैल खरीदोगे

हम तारे देखेंगे

मैं केले खाऊँगा

तुम सेव खाओगी

## पाठ–9



भालू



भार



भैंस



झाग



झरना



धान



घास



घर

नीचे लिखे अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

| | | | |
|---|---|---|---|
| भ | झ | ध | घ |

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और समझिये

भागना, भाई, भाभी, भारत, भोला, भूसा, भूरा
झलकना, झपकना, धोना, धरती, धन, इधर,
आधा, धागा, दूध, उधर, घोल, घराना, घुमना
घुलना

## उच्चारण अभ्यास

नीचे लिखे शब्द अध्यापक के पीछे बोलिये

| | |
|---|---|
| बार | भार |
| बालू | भालू |
| बात | भात |
| जप | झप |

| | |
|---|---|
| जाग | झाग |
| दारा | धारा |
| दान | धान |
| दाम | धाम |
| दूरी | धुरी |
| बाग | बाघ |

चित्र देखकर वाक्य पढ़िये, समझिये और बोलिये



यह चेना चतम का परिवार है ।
चेना चतम सुनालो और जिनु के
पिता हैं ।
पुमाया मेना इन दोनों की माँ हैं ।
जिनु सुनालो का भाई है ।
सुनालो जिनु की बहन है ।
सुनालो और जिनु भोले बालक हैं ।
वे रोज़ अपना काम आप करते हैं ।
चेना चतम खेती का काम करता है ।

नीचे लिखे वाक्यों पर ध्यान दीजिये

चेना चतम काम करता है ।
सुनालो काम करती है ।
चेना चतम और जिनु काम करते हैं ।
सुनालो और पुमाया मेना काम करती हैं ।

# अभ्यास

1. चित्र देखकर उनके नीचे उपयुक्त शब्द लिखिये। शब्द आगे दिए गए हैं।





5. धुरी

..............................





..............................

..............................





..............................

..............................





............................ ............................

1. झाग 2. भार 3. घर 4. बाघ 5. धुरी 6. भालू 7. धागा 8. धान

2. नीचे लिखे वाक्यों को पहले उदाहरण की तरह से बदलिये।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|
| बालक भोला है। | भोला बालक |
| सुनालो कानी है। | |
| भैंस काली है। | |
| भालू भूरे हैं। | |
| गायें पीली हैं। | |

3. नीचे लिखे वाक्यों को पहले वाक्य की तरह बदलिये।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|
| मैं भालू देखता हूँ। | मैं भालू देखती हूँ। |
| हम काम करते हैं। | |
| वह रोज़ घुमता है। | |
| वे यहाँ आते हैं। | |
| तुम केला खाते हो। | |
| आप रोज़ इधर आते हैं। | |
| हम रोज़ उधर घुमते हैं। | |

# पाठ–10



टोपी



टोकरी



ठेला



ठठेरा



मिठाई



डाकघर


डमरू


डाली


कड़ा


घड़ा


लड़का


लड़की

नीचे लिखे अक्षरों को देखिये, लिखिये और बोलिये

| ट | ठ | ड | ड़ |
|---|---|---|---|

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और समझिये

टमाटर, टाट, अटेरना, बेटा, काटना, ठेका,
ठीक, मीठा, पाठ, कोठा, ओठ, उठना, बैठना,
आठ, डरना, डटना, लाड़ला, डालडा, डालना,
कूड़ा घड़ी, साड़ी, पड़ना, उड़ना, लड़ना, सड़ना, कपड़ा, झाड़ू

नीचे लिखे शब्द अध्यापक के बोलने के बाद बोलिये

| | |
|---|---|
| तोप | टोप |
| तोला | टोला |
| तब | टब |
| कातना | काटना |
| थाली | ठाली |
| काटी | काठी |
| टाट | ठाठ |
| दाल | डाल |
| दस | डस |
| लाद | लाड़ |
| सारी | साड़ी |

नीचे लिखे अंकों को शब्दों में लिखकर बोलिये

| | |
|---|---|
| 1. एक | 6. छः |
| 2. दो | 7. सात |
| 3. तीन | 8. आठ |
| 4. चार | 9. नौ |
| 5. पाँच | 10. दस |

चित्र देखकर पढ़िये और समझिये



यह मिठाई की दुकान है।
सुनालो दुकान पर खड़ी है।
सुनालो एक लड़की है।
यह लड़की पुमाया मेना की बेटी है।



सुनालो मिठाई की दुकान से आ रही है।

पुमाया मेना सुनालो की राह देख रही है।



वे दोनों बाज़ार से घर लौट रही हैं ।



## अभ्यास

1. चित्र देखकर उनके नीचे उपयुक्त शब्द लिखिये। शब्द आगे दिए गए हैं।





7. टमाटर ..............................





.............................  .............................





.............................  .............................

1. ओठ 2. डालडा 3. घड़ी 4. घड़ा 5. साड़ी 6. डाकघर 7. टमाटर 8. लड़का 9. मोटर 10. कोठा 11. टोपी 12. झाड़ू

2. नीचे चित्र देखकर उपयुक्त वाक्यांश लिखिये। पहली तस्वीर के नीचे वाक्यांश लिखा है।





फल की दुकान  .....................





....................

....................





....................

....................

नोट (i) 'फल की दुकान' को 'फलों की दुकान' भी कहा जा सकता हैं क्योंकि 'फल' का बहुवचन में किसी परसर्ग से पहले 'फलों' हो जाता हैं इसी तरह से बाकी संज्ञाओं के रूप भी बदल जाते हैं। जैसे-कपड़ा→कपड़ों की, इत्यादि।

(ii) संज्ञाएँ जो 'आ' में समाप्त होती हैं एक वचन में भी परसर्ग से पहले 'ए" में बदल जाती हैं जैसे-कपड़ा→कपड़े की, से, में; लड़का→लड़के की, से, के पास, इत्यादि।

3. नीचे चित्र देखकर उनके नीचे वाक्य लिखिये। उदहरण के लिये पहले चित्र के नीचे वाक्य दिया है। बाकी के वाक्य पीछे लिखे हैं।





3. लड़का तैर रहा है।    ..........................




..........................

..........................





..........................    ..........................





............................ ............................

1. आदमी बस पकड़ रहा है ।
2. औरत आदमी के पीछे जा रही है।
3. लड़का तैर रहा है।
4. लड़का पानी पी रहा है ।
5. लड़की फल खरीद रही है ।
6. लड़के कपड़े पहन रहे हैं ।
7. लड़कियाँ शेर देख रही हैं ।
8. लड़की चाय पी रही है ।

4. नीचे लिखे वाक्यों को पहले वाक्य की तरह बदलिये ।

1. लड़के ने पानी पिया । लड़का पानी पी रहा है ।
2. लड़की ने केले खरीदे ।
3. लड़कियों ने भालू देखा ।
4. लड़कों ने कपड़े पहने ।
5. आदमियों ने काम किया ।
6. औरतों ने साड़ियाँ खरीदीं।

---

नोट : भूत काल में 'कर' के रूप किया, किये, की, कीं हो जाते हैं ।

# पाठ–11



ढोलक



ढकना



ढेर



चढ़ाई



गढ़ा



षट्कोण



फण

नीचे लिखे अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

| ढ | ढ़ | ष | ण |
|---|---|---|---|

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और समझिये

ढाक, ढेला, ढोना, ढकना,
अढ़ाई, बढ़ना, पढ़ना, चढ़ना, गढ़, बढ़िया, बाढ़,
डेढ़, गणित, गुण, गुणा ।

यह गणित की किताब है ।
इसमें गुणा के सवाल हैं ।
अढ़ाई गुणा दो पाँच होते हैं ।
डेढ़ गुणा दो बताइये ?




पहाड़ की चढ़ाई कठिन है ।
नीचे गढ़ा है ।
गढ़ा बहुत गहरा है।



आओ । पहाड़ पर चढ़ें ।
मैं पहाड़ पर नहीं चढ़ता।
मुझे डर लगता है ।



नीचे ध्यान दीजिये

1. 'मैं पहाड़ पर नहीं चढ़ता' के बाद 'हूँ' नहीं लगा। इस तरह के वाक्यों में 'नहीं' आने पर हूँ, है, हो, हैं नहीं लगते।

2. 'मुझे', 'मैं' का रूप है। हम 'मुझ को' भी कह सकते हैं।

इसी तरह से 'वह' का रूप 'उसे' या उसको होता है।

'हम' का रूप 'हमें' या 'हमको' होता है।

| | |
|---|---|
| 'वे' का रूप | 'उनको' |
| 'यह' का रूप | 'इसको' |
| 'ये' का रूप | 'इनको' |
| 'तुम' का रूप | 'तुमको' |

## अभ्यास

1. चित्र देखकर उनके नीचे उपयुक्त शब्द लिखिये। शब्द आगे दिए गए हैं।



7. ढेला



..............................





..............................  ..............................





..............................  ..............................

$2\frac{1}{2}$  $1\frac{1}{2}$

..............................  ..............................

1. अढ़ाई 2. फण 3. डेढ़ 4. ढोलक 5. षट्कोण
6. ढेला 7. बाढ़ 8. गुणा

2. नीचे लिखे वाक्यों के साथ 'नहीं' लगाकर लिखिये और बोलिये।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|
| 1. वह भार ढोता है। | वह भार नहीं ढोता। |
| 2. वे पहाड़ पर चढ़ते हैं। | |
| 3. तुम रोज़ पढ़ते हो। | |
| 4. यह पेड़ बढ़ता है। | |
| 5. मैं दूध ढकता हूँ। | |
| 6. हम गणित पढ़ते हैं। | |

3. नीचे लिखे वाक्यों में सर्वनामों कों बहुवचन में बदलिये जैसे कि पहले उदाहरण में किया है।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|
| मुझे डर नहीं लगता। | हमें डर नहीं लगता। |
| उसको देर नहीं लगती। | |
| इसको भूख नहीं लगती। | |
| तुझको डर नहीं लगता। | |

4. नीचे लिखे वाक्यों में संज्ञा को बहुवचन में बदलिये और पूरे वाक्य को बोलिये। उदाहरण के लिये दो वाक्य दिये हैं।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
|---|---|
| लड़के को बोलो। | लड़कों को बोलो। |
| लड़की को बोलो। | लड़कियों को बोलो। |
| बेटे को देखो। | |
| बेटी को समझाओ। | |
| बैल को पकड़ो। | |
| गाय को देखो। | |
| घोड़े को चारा डालो। | |
| घोड़ी को घास डालो। | |

# पाठ–12



ऋषि



कृषक



पक्षी



क्षत्रिय

नीचे लिखे अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

ऋ | क्ष | ज्ञ

क् + ऋ = कृ
क् + श = क्ष
ग् + य = ज्ञ

ये शब्द पढ़िये और समझिये

ऋतु, ऋण, कृषि
क्षमा, क्षयरोग, क्षण, कक्षा, रक्षा
आज्ञा, ज्ञान, ज्ञाता

नीचे लिखे वाक्य पढ़िये और समझिये



यह बैंक है।
यहाँ पैसे जमा होते हैं।
यहाँ से ऋण मिलता है।
शादी के लिए ऋण मत लीजिये।
उपज बढ़ाने के लिए ऋण लीजिये।
बीज खरीदने के लिए ऋण लीजिये।
ज्ञान पाने के लिए ऋण लीजिये।

नीचे ध्यान दीजिये

शादी के लिए
बढ़ाने के लिए

'बढ़ाने' 'बढ़ाना' का बदला हुआ रूप है। इसी तरह से हम कह सकते हैं :-

खाना → खाने के लिए
पीना → पीने के लिए
पढ़ना → पढ़ने के लिए
बैठना → बैठने के लिए

इसी तरह से '<u>के लिए</u>' संज्ञाओं के भी बदले हुए रूप के बाद आता है।

लड़का → लड़के के लिए

लड़की → लड़की के लिए

लड़के → लड़कों के लिए

लड़कियाँ → लड़कियों के लिए

## अभ्यास

1. चित्र देखकर उनके नीचे उपयुक्त शब्द लिखिये।





.............................. ..............................



..............................

2. नीचे चित्र देखकर पीछे दिये हुये वाक्यों में से उपयुक्त वाक्य लिखिये और बोलिये।

(क)



कपड़े पहनने के लिये हैं।
(2)



..............................



..............................



..............................



..............................





..............................



..............................

(क)

1. किताब पढ़ने के लिए है।
2. कपड़े पहनने के लिये हैं।
3. चारपाई सोने के लिए है।
4. पानी पीने के लिए है।
5. केले खाने के लिए हैं।
6. घर रहने के लिए है।
7. कापी लिखने के लिए है।

(ख)





साड़ी औरत के लिए है।                ..............................

(4)



(ख)

1. चूड़ियाँ लड़की के लिए हैं ।
2. सेव मेरे बेटे के लिए हैं ।
3. कलम मेरे लिए है ।
4. साड़ी औरत के लिए है ।
5. मिठाई मेरी बेटी के लिए है ।
6. कमीज़ लड़के के लिए है ।
7. फावड़ा किसान* के लिए है ।
8. दवात उसके लिए है ।

3. नीचे लिखे वाक्यों को 'के लिए' हटा कर बोलिये ।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
| --- | --- |
| 1. हम पाठशाला में पढ़ने के लिए जाते हैं । | हम पाठशाला में पढ़ने जाते हैं । |
| 2. हम खेत में मेहनत करने के लिए जाते हैं । | |
| 3. वह यहाँ मुझसे मिलने के लिए आता है । | |
| 4. वह नदी में तैरने के लिए जाती है । | |
| 5. मैं मैदान में खेलने के लिए जाता हूँ । | |
| 6. तुम खेत में बीज बोने के लिए जाते हो । | |

4. अध्यापक और अभ्यास के लिये ऐसे सवाल पूछ सकते हैं ।

| अध्यापक | विद्यार्थी |
| --- | --- |
| मिठाई किसके लिए है ? | मिठाई सुनालो के लिए है ।<br>मिठाई मेरे भाई के लिए है ।<br>मिठाई लड़की के लिए है ।<br>इत्यादि । |

(अध्यापक 'मिठाई' के स्थान पर और संज्ञाएँ रख सकते हैं ।)

---

* कृषक को किसान भी कहते हैं ।



बच्चा



पत्थर



पत्ता



उल्लू



बाल्टी



सन्दूक



अण्डा

नीचे लिखे शब्द पढ़िये और समझिये

तख्ता, त्यौहार, पत्नी, तथ्य, गन्ना, थप्पड़, बिल्ली
डब्बा, दिसम्बर, सच्चा, अच्छा, लज्जा, सज्जन,
गोश्त, दृश्य, तश्तरी, विष्णु, कष्ट, दस्तकार,
रस्सा, तीक्ष्णता, नमस्ते, तम्बू, तुम्हारा, तुम्हें,
चम्मच, उन्हें, इन्हें ।

संयुक्त अक्षर ज्ञान

इस तरह से जब संयुक्त अक्षरों में एक व्यंजन दूसरे व्यंजन के पहले लिखा जाता है तो पहले व्यंजन की पिछली लाइन (।) हट जाती है जैसे कि ऊपर लिखे गए शब्दों में हुआ है। यह नियम नीचे लिखे गए अक्षरों पर लागू होता है :-

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ख् | — | ख्‍ | ग् | — | ग्‍ |
| घ् | — | घ्‍ | च् | — | च्‍ |
| ज् | — | ज्‍ | ण् | — | ण्‍ |
| त् | — | त्‍ | थ् | — | थ्‍ |
| ध् | — | ध्‍ | न् | — | न्‍ |
| प् | — | प्‍ | ब् | — | ब्‍ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| भ् | — | भ्‍ | म् | — | म्‍ |
| य् | — | य्‍ | ल् | — | ल्‍ |
| व् | — | व्‍ | श् | — | श्‍ |
| ष् | — | ष्‍ | स् | — | स्‍ |

कुछ व्यंजन जैसे क, फ, क्ष दूसरे व्यंजनों के पहले क्‍, फ्‍, क्ष्‍ लिखे जाते हैं। उदाहरण के लिए नीचे दिये शब्द पढ़िये और समझिये।



मक्का



मक्खी



दफ्तर

कुछ और शब्द पढ़िये

## क्या, क्यों, मक्खन, धक्का, क्यारी, हफ्ता

चित्र देखकर ये वाक्य पढ़िये और समझिये



अध्यापक : यह बाल्टी है
बाल्टी में क्या है ?
विद्यार्थी : बाल्टी में पानी है।
अध्यापक : इस बाल्टी में कितना पानी है ?
विद्यार्थी : इस बाल्टी में बहुत पानी है।
अध्यापक : क्या यह बाल्टी बड़ी है।
विद्यार्थी : जी हाँ, यह बाल्टी बड़ी है।



अध्यापक : क्या यह बाल्टी है ?
विद्यार्थी : जी नहीं, यह बाल्टी नहीं है।
यह सन्दूक है।



वह छोटा सन्दूक है।
मुझे बड़ा सन्दूक दीजिये।
उन्हें छोटा सन्दूक दीजिये।
हमारे पास अच्छे सन्दूक हैं।

## अभ्यास

चित्र देखकर उनके नीचे उपयुक्त शब्द लिखिये।



4. रस्सा



........................



........................



........................



........................



........................





.....................          .....................

1. गन्ना, 2. चम्मच, 3. मक्खी, 4. रस्सा, 5. उल्लू,
6. तश्तरी, 7. बच्चा, 8. पत्ता

2. चित्र देखकर विद्यार्थी उत्तर बोलें और लिखें।

(क) अध्यापक : यह क्या है ?
विद्यार्थी : यह पुस्तक है।



अध्यापक : यह क्या है ?
विद्यार्थी : ....................



अध्यापक : यह क्या है ?
विद्यार्थी : ....................



अध्यापक : यह क्या है ?
विद्यार्थी : ....................



(ख) अध्यापक : वह क्या है ?
विद्यार्थी : वह रस्सा है ।



अध्यापक : वह क्या है ?
विद्यार्थी : ....................



अध्यापक : वह क्या है ?
विद्यार्थी : ....................



अध्यापक : वह क्या है ?
विद्यार्थी : ....................



(ग) अध्यापक : क्या यह चम्मच है ?
विद्यार्थी : जी हाँ । यह चम्मच है ।



अध्यापक : क्या यह ताला है ?
विद्यार्थी : ....................



अध्यापक : क्या यह तश्तरी है ?
विद्यार्थी : ....................



अध्यापक : क्या यह गाय है ?
विद्यार्थी : ....................



(घ) अध्यापक : क्या ये घोड़े हैं ?
विद्यार्थी : जी नहीं। ये घोड़े नहीं हैं।





अध्यापक : क्या वे उल्लू हैं ?
विद्यार्थी : ...................



अध्यापक : क्या यह मक्खी है ?
विद्यार्थी : ...................



अध्यापक : क्या वह पत्ता है ?
विद्यार्थी : ...................

(ङ) अध्यापक : क्या यह छोटा सन्दूक है ?
विद्यार्थी : जी हाँ, यह छोटा सन्दूक है।



अध्यापक : क्या वह बड़ी बाल्टी है ?
विद्यार्थी : ....................



अध्यापक : क्या यह छोटा चम्मच है ?
विद्यार्थी : ....................



अध्यापक : क्या वह बड़ा रस्सा है ?

विद्यार्थी : ....................



## पाठ–14





तंबू



संदूक



अंडा



कंघा



पंखा



मंच

नीचे लिखे अक्षर देखिये, बोलिये और लिखिये

| म् | न् | ण् | ञ् | ङ् |
|---|---|---|---|---|

ये सभी व्यंजन जब इनके ही उच्चारण स्थानों से बोले जाने वाले व्यंजनों के पहले आते हैं तो इससे पहले अक्षर पर ं अनुस्वार लगाने से भी लिखे जाते हैं। उदाहरण के लिए म् जब प्, फ्, ब्, भ्, व्, के पहले, न् जब त्, थ्, द्, ध् स् के पहले, ण् जब ट्, ठ्, ड्, ढ् के पहले, ञ् जब च्, छ्, ज्, झ् के पहले और ङ् जब क्, ख्, ग्, घ् के पहले आयें तो इस तरह भी लिखे जा सकते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| तम्बू | = | तंबू |
| सन्दूक | = | संदूक |
| अण्डा | = | अंडा |
| कङ्घा | = | कंघा |
| मञ्च | = | मंच |

आदि

नीचे ध्यान दीजिये

संपत्ति, संस्था, हंस, संतान, डंडा, मंडी, कांटा
अंग, रंग, अंजन, चंचल, कंचन

# हमारे शरीर के अंग

सामने चित्र देखकर पढ़िये



## कुछ रंगों के नाम



लाल



काला



पीला



सफेद



भूरा



नीला



हरा

## अभ्यास

(क) चित्र देखकर उनके सामने उपयुक्त शब्द लिखिये।




1. ओठ
2. ..............................
3. ......................
4. ......................
5. ......................
6. ......................
7. ..............................
8. ..............................

(ख) चित्र देखकर शब्दों के पहले खाली स्थान में उपयुक्त रंग का नाम लिखकर बोलिये।



................फूल



................पत्ता





...............कमीज़

...............जूता





...............कुत्ता

...............फूल

पाठ–15



कुर्सी



सूर्य



स्त्री



चंद्रमा



ट्रैक्टर



चिट्ठी/चिट्ठी



द्वार

नीचे लिखे कुछ संयुक्त अक्षर देखिये और लिखिये

| | |
|---|---|
| त् + र = त्र | द + र = द्र |
| ट् + र = ट्र | ड + र = ड्र |
| श् + र = श्र | द् + व = द्व |
| ह् + व = ह्व | ह् + ल = ह्ल |
| ड् + ड = ड्ड/ड्ड | ट् + ट = ट्ट/ट्ट |
| ट् + ठ = ट्ठ/ट्ठ | द् + य = द्य |
| ह् + य = ह्य | र् + त = र्त |
| र् + द = र्द | |

निचे लिखे कुछ और शब्द पढ़िये, लिखिये और बोलिये

प्राण, मंत्री, क्रम, द्रोह, ड्रामा, ड्राइवर, राष्ट्र, श्रम, आश्रम, परिश्रम
वर्ष, दर्जन, कर्म, पूर्वाह्ण, दर्द, द्वन्द्वी, आह्वान/आह्वान, मध्याह्न/मध्याह्न,
खट्टा/खट्टा, मिट्टी/मिट्टी, विद्या/विद्या, विद्यालय (स्कूल)/विद्यालय
असह्य/असह्य

नीचे लिखे वाक्य चित्र की सहायता से पढ़िये

मुझे सिरदर्द है।



तुम्हें पेट दर्द है।



उन्हें बुखार है।



नीचे ध्यान दीजिये

मुझे = मुझ को
तुम्हें = तुम को
उन्हें = उन को

# हिन्दी वर्णमाला

## स्वर

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ए ऐ

ओ औ अं अः

## व्यंजन

क ख ग घ ङ

च छ ज झ/झ ञ

ट ठ ड ढ ण

त थ द ध न

प फ ब भ म

य र ल व

श ष स ह

......................

क्ष त्र ज्ञ

ड़ ढ़

## हफ्ते में सात दिन होते हैं।

### हफ्ते के सात दिन

1. सोमवार
2. मंगलवार
3. बुधवार
4. गुरुवार
5. शुक्रवार
6. शनिवार
7. रविवार

**नवम्बर 1980 november**

| SUN | MON | TUE | WED | THU | FRI | SAT |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 30 | | | | | | 1 |
| 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 |
| 9 | 10 | 11 | 12 | 13 | 14 | 15 |
| 16 | 17 | 18 | 19 | 20 | 21 | 22 |
| 23 | 24 | 25 | 26 | 27 | 28 | 29 |

आज मंगलवार है।
कल सोमवार था।
कल बुधवार होगा।
बुधवार के बाद गुरुवार आएगा।
सोमवार के पहले रविवार आया था।
महीने में तीस दिन होते हैं।
एक वर्ष में बारह मास होते हैं।

### साल के बारह महीने

1. जनवरी
2. फरवरी
3. मार्च
4. अप्रैल
5. मई
6. जून
7. जुलाई
8. अगस्त
9. सितम्बर
10. अक्तूबर
11. नवम्बर
12. दिसंबर

एक दिन में चौबीस घंटे होते हैं।
एक घंटे में साठ मिनट होते हैं।
एक मिनट में साठ सेकंड होते हैं।



पहले महीने का नाम जनवरी है।
दूसरे महीने का नाम फरवरी है।
यह नवम्बर का महीना है।
पिछला महीना अक्तूबर का था।
अगला महीना दिसम्बर का होगा।

एक दर्जन = बारह
बारह केले कितने होते हैं ?
एक दर्जन होते हैं।

संख्या

| | | | |
|---|---|---|---|
| 11 | ग्यारह | 21 | इक्कीस |
| 12 | बारह | 22 | बाईस |
| 13 | तेरह | 23 | तेईस |
| 14 | चौदह | 24 | चौबीस |
| 15 | पंद्रह | 25 | पचीस |
| 16 | सोलह | 26 | छब्बीस |
| 17 | सत्रह | 27 | सत्ताईस |
| 18 | अठारह | 28 | अट्ठाईस |
| 19 | उन्नीस | 29 | उनतीस |
| 20 | बीस | 30 | तीस |

| | |
|---|---|
| 31 | इकतीस |
| 32 | बत्तीस |
| 33 | तेंतीस |
| 34 | चौंतीस |
| 35 | पैंतीस |
| 36 | छत्तीस |
| 37 | सैंतीस |
| 38 | अड़तीस |
| 39 | उनतालीस |
| 40 | चालीस |
| 41 | इकतालीस |
| 42 | बयालीस |
| 43 | तेंतालीस |
| 44 | चौवालीस |
| 45 | पैंतालीस |
| 46 | छियालीस |
| 47 | सैंतालीस |
| 48 | अड़तालीस |
| 49 | उनचास |
| 50 | पचास |
| 60 | साठ |

| | |
|---|---|
| 70 | सत्तर |
| 80 | अस्सी |
| 90 | नब्बे |
| 100 | सौ |
| 1000 | हज़ार |

| | |
|---|---|
| $\frac{1}{4}$ | चौथाई |
| $\frac{1}{2}$ | आधा |
| $\frac{3}{4}$ | पौन |
| $1\frac{1}{4}$ | सवा |
| $1\frac{1}{2}$ | डेढ़ |
| $2\frac{1}{2}$ | अढ़ाई |
| $3\frac{1}{2}$ | साढ़े तीन |
| $4\frac{1}{2}$ | साढ़े चार |

क्रम सूचक

पहला
दूसरा
तीसरा
चौथा
पाँचवाँ
छठा
सातवाँ
आठवाँ
नौवाँ
दसवाँ
ग्यारहवाँ
बारहवाँ
तेरहवाँ
चौदहवाँ

## अभ्यास

अध्यापक : एक वर्ष में कितने महीने होते हैं ?
विद्यार्थी : एक वर्ष में बारह महीने होते हैं ।
अध्यापक : एक हफ्ते में कितने दिन होते हैं ?
विद्यार्थी : ........................................
अध्यापक : सात दिन कौन से होते हैं ?
सात दिनों के नाम बताओ ।
विद्यार्थी : ...... ................................ ....

अध्यापक : एक दर्जन =

बारह केले कितने होते हैं

विद्यार्थी : ..................................

अध्यापक विद्यार्थी

1. आज क्या तारीख है ?
2. कल क्या तारीख थी ?
3. अब कौन सा महीना है ?
4. अक्तूबर से पहले कौन सा महीना था ?
5. आज कौन सा दिन है ?
6. कल कौन सा दिन था ?
7. अब क्या बजा है ?

